में उस काल की एक ही विचार-उफान के विभिन्न परिणाम हैं। अतः, इन दोनों में भी मौलिक भेद नहीं माना जा सकता है। इन औपनिषद् और बौद्ध विचारों में मौलिक समता है, क्योंकि दोनों में कर्म-संसार-ज्ञान-मुक्ति के चतुष्पदी-सिद्धान्तों के साथ योग, तपस्या और संन्यास पर विशेष बल दिया गया है। यह ठीक है कि बौद्धदर्शन में बुद्ध भगवान के युग में इन सिद्धान्तों पर उग्र रूप में बल दिया गया है जितना उपनिषदों में नहीं है। तो भी ये सिद्धान्त दोनों में हैं, और ये सिद्धान्त ऋग्वेद में नहीं पाये जाते हैं। यह ठीक है कि इस हिन्दू युग में उपनिषदों को 'वेदान्त' कहा गया है, पर अब 'वेद' को व्यापक अर्थ में व्यवहृत किया जाता है। मैं 'वेद' को ऋग्वेद के प्राचीन अंशों में ही व्यवहृत कर रहा हूँ। 'वेद' के व्यापक अर्थ में अनेक अवैदिक विचारों को भी पचा लिया गया है। इसलिये मैं 'वैदिक' को संकीर्ण अर्थ में काम में ला रहा हूँ जिस रूप में 'ऋग्वेद' के उस अंश को समझा जाता है जिसे आर्य अपने साथ बाहर से भारत में लाये। इस बात को ध्यान में रखकर कहा जा सकता है कि उपनिषदों में और प्राचीन ऋग्वेद में मौलिक अंतर है।

ऋग्वैदिक निःश्रेयस् है। स्वर्ग-प्राप्ति और यज्ञ इसका मुख्य साधन है। इसके विपरीत उपनिषदों में मानवों के अन्तिम निःश्रेयस् को 'मुक्ति' की संज्ञा दी गयी है और मुक्ति-प्राप्ति के मुख्य साधन को तपस्या, संन्यास तथा जितेन्द्रियता के साथ 'ज्ञान' बताया गया है। इस ज्ञान को नव्यज्योति, त्रिनेत्रीपन, बोधि इत्यादि संज्ञा दी गयी है। अतः यह ज्ञान साधारण तथा वैज्ञानिक ज्ञान से भिन्न और परे है। यह मुक्ति एवं ज्ञान स्पष्टतया उपनिषदों में उल्लिखित किया गया है, पर कर्म-संसार का विचार बृहदारण्यक तक में छिछला ही है। हाँ, उस काल में संभवतः जैन-दर्शन में इन चारों सिद्धान्तों को स्पष्ट किया होगा। कम से कम भगवान महावीर और भगवान गौतम बुद्ध की शिक्षा में कर्म-संसार-ज्ञान-मुक्ति उग्र रूप में स्पष्ट किये गये हैं। फिर 'योग' भी जैन-बौद्ध दर्शनों में मुक्ति-ज्ञान का साधन माना गया है। इसके विपरीत योग और मुक्ति की बात ऋग्वेद में नहीं है। फिर स्वर्ग-प्राप्ति कर लेने पर मानवों की सभी इच्छाओं की पूर्ति हो जाती है। पर मुक्ति-स्थिति वह है जिसमें सभी इच्छाओं का विनाश हो जाता है। अतः ऋग्वैदिक और औपनिषद् विचारों में आमूल अंतर है। यही कारण है कि पाश्चात्य और भारतीय अनेक भारतीय दर्शन-अधिकारियों ने उपनिषदों को अवैदिक बताया है। इसकी पुष्टि के लिये निम्नलिखित निर्देश-ग्रन्थों की सूची दी जा सकती है :

Macdonell, *History of Sanskrit literature*, p. 215; w, winternitz, *History of Sanskrit literature*, p. 237; Max Muller, *Origin of Vedanta*, p. 16, Paul Denssen, *The Philosophy of the Upanishads* p. 396; Q. E. Hume, *The thirteen principal upanishads*, p. 53; M. Hiriyanna, *Outline of Indian Philosophy*, p. 48, *The Essentials of Indian Philosophy* p. 18; S. N. Dasgupta. *History of Indian Philosophy*, Vol. I. p. 29; Belvalkar/Ranade, *Hisiory of Indian Philosophy*, pp. 80, 137; R. D. Ranade, *Constructive survey of upanishadic Philosophy*, p. 6; S. Radhakrishnan, *Indian Philosophy*, Vol. I, pp. 71-72; Radha Kumud Mukherji, *Hindu Civilization*, p. 118.

इसके अतिरिक्त जैमिनि भी वैदिक कर्मकाण्ड को प्रधान तथा उपनिषदों को गौण मानते हैं। इसके विपरीत अद्वैत वेदान्ती वैदिक कर्मकाण्ड को गौण और औपनिषद् ज्ञानकाण्ड को प्रधान मानते हैं।

उपर्युक्त मत केवल अधिकारियों के मत से नहीं, वरन् स्वयं उपनिषदों से ही स्पष्ट होता है कि उपनिषदों में और वैदिक कर्मकाण्ड एवं मंत्रों की महत्ता में इतना विरोध देखने में आता है कि इससे आभासित होता है कि उपनिषद और वैदिक विचार एक-दूसरे से स्वतंत्र और समानान्तर धारायें हैं।

१. सर्वप्रथम, उपनिषदों को क्षत्रिय-ज्ञान कहा गया है जिसे वैदिक ज्ञान की तुलना में उच्चतर माना गया है (देखें छा० उ० १:८, ५:३-७; छा० उ० ६; कौशी० उ० १४:१९; बृ० उ० २:१.१५; ६:२.८ इत्यादि। क्षत्रिय गुरुओं में अश्वपति कैकेय, काशीनरेश अजातशत्रु, प्रवाहन जैवलि, सनत-कुमार इत्यादि का उल्लेख किया जा सकता है। संभवत: ये उसी प्रकार के क्षत्रिय थे जिस प्रकार के भगवान महावीर और बुद्ध भगवान की गणना की जाती है। इससे स्पष्ट होता है कि उपनिषदों की विचारधारा उसी गर्भस्थल से निकली है जहाँ से जैन-बौद्ध धर्मदर्शन प्राप्त किये गये हैं। यदि जैन-बौद्ध धर्मदर्शन को अवैदिक कहा जाय, तो उपनिषदों को भी अवैदिक ही कहा जायगा।

२. द्वितीय, केनोपनिषद् (III. ३-११) में बताया गया है कि सर्वज्ञ, वेदज्ञाता वैदिक देवता भी ब्रह्मज्ञान से वंचित थे। जब अग्नि, वायु तथा अंत में इन्द्र देवता भी ब्रह्म-विद्या से अनभिज्ञ रहने के कारण निष्प्रतिभ हो गये तब अंत में दिव्य यक्ष अर्थात् ब्रह्म ने उमा (प्रज्ञा) का रूप धारण कर इन्द्र को ब्रह्मज्ञान दिया। इससे स्पष्ट होता है कि ब्रह्मज्ञान को वैदिक ज्ञान से भिन्न तथा श्रेष्ठतर बताया गया है।

३. वैदिक निःश्रेयस् अर्थात् स्वर्ग-प्राप्ति की तुलना में मोक्ष-ज्ञान को उच्चतर बताया गया है। बृ० उ० IV:४:२२ में बताया गया है कि इच्छा-पूर्त्ति पर आधारित यज्ञादि से क्या लाभ, क्योंकि इच्छा रखनेवाले संसार-चक्र से सर्वदा के लिये मुक्त नहीं हो सकते हैं। अतः, पुत्र, संसार-सुख इत्यादि सभी कामनाओं का त्यागकर संन्यासी बनकर ब्रह्मज्ञान प्राप्त करना चाहिये।

४. फिर ऋग्वैदिक पुजारियों की निंदा की गयी है क्योंकि वे दक्षिणा के लोभ से ही यज्ञ किया करते हैं (बृ० उ० III:९-२१), फिर पुजारियों के मंत्रोच्चारण आदि स्तुतियों को श्वान-स्तुति के रूप में व्यंग किया गया है (छा० उ० १:१२-५)। इसी प्रकार मुण्डकोपनिषद् I:१-५ में बताया गया है कि अक्षर अर्थात् ब्रह्म-ज्ञान की तुलना में सभी वेद निम्नतर कोटि के हैं। इसी प्रकार मुण्डकोपनिषद् I:२-७-१० में बताया गया है कि यज्ञरूपी नौका से संसार-समुद्र को पार करना तो दुर्लभ ही है। इस वर्तमान संसार की छोटी नदी भी पार नहीं की जा सकती है। यज्ञों पर भरोसा रखनेवाले को मूर्ख और 'अंधे' की संज्ञा दी गयी है। इस स्थिति में उपनिषदों को कैसे अवैदिक नहीं माना जाय?

५. अंत में बताया गया है कि जो कभी अग्नि की, कभी इंद्र की पूजा करते हैं, वे नहीं समझते कि सभी देवता वास्तव में ब्रह्म-द्वारा सृष्ट हुए हैं (बृ० उ० I : ४ : ६)। यही बात बृ० उ० I:४:११ में कही गयी है। इसी प्रकार केनोपनिषद् :८ में बताया गया है कि ब्रह्म वह देवता नहीं है जिसकी लोग उपासना करते हैं, पर जो सभी ज्ञात और अज्ञात सत्ताओं से परे हैं।

मेरा तात्पर्य इतना ही भर है कि जैन-बौद्ध भी उपनिषदों के समान हैं। अवैदिक रहते हुए भी उन सबों को 'हिन्दू' संज्ञा दी जा सकती है। जिस प्रकार बौद्ध दर्शनों के साथ ही साथ शांकर अद्वैत-वाद का विकास हुआ है, उस पर विचार करने से मुझे ज्ञात होता है कि हिन्दुत्व को विश्वधर्म गिना जा सकता है। यह दूसरा प्रसंग है जिसे मैं अतिशीघ्र प्रकाशित करूँगा।

# तीरभुक्ति की राजधानी श्वेतपुर की खोज

डा० योगेन्द्र मिश्र

पहले उत्तर विहार (पुराना सारण जिला छोड़कर, जो गण्डक नदी के पश्चिम है) में दो राज्य थे—वैशाली (जिसकी राजधानी वैशाली अथवा विशाला नामक नगरी में थी) और विदेह (जिसकी राजधानी मिथिला नामक नगरी में थी)। चौथी सदी ईसवी में हम तीरभुक्ति का नाम पहली बार सुनते हैं। बसाढ़ (वैशाली, जिला वैशाली) में पायी गयी मिट्टी की मुहरों पर तीर और तीरभुक्ति शब्द पाये गये हैं। लगता है, इस समय तक वैशाली और विदेह दोनों मिलकर एक प्रशासनिक इकाई बन चुके थे। गुप्त वंश को यह प्रान्त वैशाली के लिच्छवियों से प्राप्त हुआ। मालूम पड़ता है कि गुप्तों ने नदियों के तीरों पर बसे इस प्रान्त का तीरभुक्ति नाम रखा और इसे गुप्त साम्राज्य का एक प्रान्त बना दिया। प्रान्त या प्रदेश को भुक्ति कहते थे। यह गण्डक, गंगा और कोशी नदियों से घिरा था। इसके पश्चिम श्रावस्तीभुक्ति और पूर्व पुण्ड्रवर्धनभुक्ति थी। तीरभुक्ति की राजधानी वैशाली में हुई, जैसा कि हमें वहाँ मिली मिट्टी की मुहरों (क्ले सील्स) से पता चलता है। पाँचवीं सदी की पहली दशाब्दी में चीनी यात्री फाहियान वैशाली आया। २३१ वर्षों तक राज करने के बाद ५५० ई० में गुप्त वंश का साम्राज्य जाता रहा। छठी सदी के मध्य में अथवा उत्तरार्ध में वैशाली नगरी भी उजाड़ हो गयी और यहाँ के निवासियों ने इसे—'राजा विशाल का गढ़' नामक टीले को—छोड़ दिया, जैसा कि हमें हाल की खुदाई-रिपोर्टों से ज्ञात होता है।

गुप्तों के बाद तीरभुक्ति में मौखरि वंश आया। मौखरियों का राज्य उस वंश की विधवा राज्यश्री के हाथों में आया जिससे उसके भाई हर्षवर्धन शीलादित्य (६०६-६४७ ई०) ने ले लिया। पुष्यभूतिवंशीय हर्षवर्धन की राजधानी अब थानेश्वर से हटकर कन्नौज चली आयी जहाँ पहले मौखरि अपनी राजधानी रखते थे। फलस्वरूप तीरभुक्ति अब हर्षवर्धन के शासन में आयी और उसके अनेक प्रांतों में एक प्रांत बनी। उसकी मृत्यु के बाद उसके 'मन्त्री' (minister) अरुणाश्व अथवा अर्जुन ने तीरभुक्ति पर कब्जा कर लिया; पर वह तिब्बतियों से हार गया (६४८ ई०)। तिब्बतियों का शासन ७०३ ई० तक रहा। उनसे मुक्त होने पर यहाँ गुप्त वंश का शासन पुनः स्थापित हुआ, क्योंकि कटरा (मुजफ्फरपुर जिला) ताम्रपत्र अभिलेख में एक गुप्त शासक का नाम आता है और वह

आठवीं सदी का माना गया है। इसके बाद सम्भवतः चन्द्रवंश के राजा आते हैं। अन्त में करीब ७९० ई० में तीरभुक्ति (तिरहुत) पर पालवंश का राज होता है, जो तीन सौ वर्षों तक कायम रहता है।

१०९७ ई० में कर्णाट वंश के नान्यदेव ने तीरभुक्ति को जीतकर एक नया राज्य स्थापित किया और सीमारामपट्टन (आधुनिक सिमरांवगढ़, नेपाल की तराई) में अपनी राजधानी बनायी। इस वंश ने २२७ वर्षों तक राज किया। सन् १३२४ ई० में इस वंश का अन्तिम राजा हरिसिंहदेव दिल्ली के तुगलकवंशी सुलतान गयासुद्दीन तुगलक (१३२०-१३२५ ई०) द्वारा पराजित हुआ और तीरभुक्ति का कर्णाट राजवंश समाप्त हो गया। तीरभुक्ति दिल्ली के तुर्कों के अधीन हो गयी।

गंडक के समीप बसी वैशाली तीरभुक्ति की प्रांतीय राजधानी के रूप में ३१९ ई० से ५५० ई० तक प्रतिष्ठित रही। छठी सदी के मध्य अथवा उतरार्ध में यह वीरान हो गयी। सन् १०९७ से १३२४ ई० के बीच तीरभुक्ति की राजधानी सीमारामपट्टन में रही, जो इन दिनों नेपाल की तराई में है। लेकिन हमें यह नहीं मालूम है कि करीब ५५० ई० से १०९७ ई० तक तीरभुक्ति की राजधानी कहाँ थी। दो बातें निश्चित हैं। पहली यह है कि इस युग में वैशाली तीरभुक्ति की राजधानी नहीं थी। हाँ, यह अगर किसी 'विषय' (जिला) की राजधानी रही हो, तो यह असंभव नहीं है। दूसरी निश्चित बात यह है कि कोई महत्त्वपूर्ण नगरी ही तीरभुक्ति की राधानी बनायी गयी होगी जहाँ मौखरियों से लेकर पाल तक राज करते रहे।

तीरभुक्ति की इस विस्तृत राजधानी को ढूंढने में हम अब समर्थ हो गये हैं। इसका नाम श्वेतपुर था। यह स्थान अभी हाजीपुर (वैशाली जिला) से पूर्व मील ७ से मील १३ तक छह मीलों की लम्बाइ में स्थित है और कटहरिया से लेकर मनियारपुर तक सोलह गाँवों में फैला हुआ है। इस ग्रामसमूह के सटे दक्षिण जो नदी बहती है वह गण्डक है जो बिदुपुर थानास्थित इस ग्राम-समूह और राघोपुर दियारा के बीच चलती हुई आगे गंगा से पुनः मिल जाती है। इन सोलह गाँवों के नाम पश्चिम से पूर्व की ओर बढ़ते हुए इस प्रकार हैं :—कटहरिया, बिदुपुर, रामदौली, कर्मोपुर, अमेर, नावानगर, मधुरापुर, गोपालपुर, मजलिसपुर, बाग सैयद खाँ, चेचर, कुतुबपुर, सैदपुर, खालसा, वाजिदपुर और मनियारपुर। इन गाँवों में प्रचुर ऐतिहासिक अवशेष मिलते हैं। हमने व्यक्तिगत रूप से इन स्थानों को देखा है और साहित्यिक स्रोतों से यहाँ प्राप्त अवशेषों का मिलान किया है। इन दोनों में पूरी संगति बैठ गयी है और सन्देह के लिए कोई स्थान नहीं रह गया है।

श्वेतपुर नाम हमें ह्वेनसांग (६२९-६४५ ई०) के यात्रावृतांत और उसकी जीवनी में मिलता है। यात्रा वृत्तांत में Shi-fei-to-po-lo नाम आया है। उपयुक्त अवतरण इस प्रकार है :—

Going south 80 or 90 li from this place [the site of the convocation of the seven hundred sages and saints held at Vaisali], we come to the sangharama called Sveta-pura (Shi-fei-to-po-lo); its massive towers, with their rounded shapes and double storeys, rise in the air. The priests are calm and respectful, and all study the great vehicle.

By the side of this building are traces where the four past Buddhas sat and walked.

By the side of these is a stupa built by Asokaraja. It was here, when Buddha was alive, that, on going southwards to the Magadha country, he turned northwards to look at Vaisali, and left there, on the road where he stopped to breathe, traces of his visit.

Going south-east from the Svetapura Sangharama 30 li or so, on either (south or north) side of the Ganges river there is a stupa; this is the spot where the venerable Ananda divided his body between the two kingdoms. Ananda was on his father's side cousin of Tathagata. He was a disciple (saiksha) well acquainted with the doctrine (collectanea), thoroughly instructed in ordinary matters (men and things), and of masculine understanding. After Buddha's departure from the world he succeeded the great Kasyapa in the guardianship of the true law, and became the guide and teacher of men devoted to religion (men not yet Arhats). He was dwelling in the Magadha country in a wood; as he was walking to and fro he saw a Sramanera (novice) repeating in a bungling way a sutra of Buddha, perverting and mistaking the sentences and words. Ananda having heard him, his feelings were moved towards him, and, full of pity, he approached the place where he was; he desired to point out his mistakes and direct him in the right way. The Sramanera, smiling, said, "Your reverence is of great age; your interpretation of the words is a mistaken one. My teacher is a man of much enlightenment; his years (springs and autumns) are in their full maturity. I have received from him personally the true method of interpreting (the work in question); there can be no mistake." Ananda remained silent, and then went away, and with a sigh he said, "Although my years are many, yet for men's sake I was wishful to remain longer in the world, to hand down and defend the true law. But now men (all creatures) are stained with sin, and it is exceedingly difficult to instruct them. To stay longer would be useless : I will die soon". On this, going from Magadha, he went towards the city of Vaisali, and was now in the middle of the Ganges in a boat, crossing the river. At this time the king of Magadha hearing of Ananda's departure, his feelings were deeply affected towards him, and so, preparing his chariot, he hastned after him with his followers ( soldiers ) to ask him to return. And now his host of warriors, myriads in number, were on the southern bank of the river, when the king of Vaisali, hearing of Ananda's approach, was moved by a sorrowful affection, and, equipping his host, he also went with all speed to meet him. His myriads of soldiers were assembled on the opposite bank of the river ( the north side ), and the two armies faced each other, with their banners and accoutrements shining in the sun. Ananda, fearing lest there should be a conflict and a mutual slaughter, raised himself from the boat into mid-air, and there displayed

his spiritual capabilities, and forthwith attained Nirvana. He seemed as though encompassed by fire, and his bones fell in two parts, one od the south side, the other on the north side of the river. Thus the two kings each took a part, and, whilst the soldiers raised their piteous cry, they all returned home and built stupas over the relics and paid them religious worship.

Going north-east from this 500 li or so, we arrive at the country of Fo-li-shi ( Vriji ).

ह्वेनसांग की जीवनी ( अंग्रेजी अनुवाद, पृष्ठ १०१ ) में लिखा है :—Leaving the southern borders of Vaisali and following the Ganges river for hundred li or so, we come to the town of Svetapura, where the Master obtained the Sutra called Bodhisattvapitaka.

Again, going south and crossing the Ganges river, we come to the kingdom of Magadha. This kingdom is...

बाद के चीनी लेखकों ने, जिनका समय ८१२ ई० से लेकर १२५४ ई० तक है, तीरभुक्ति (Ti-na-fu-ti) की राजधानी के नाम इस प्रकार दिये हैं :—Ch'a-po-ho-lo, Cha-po-ho-lo तथा T'u-po-ho-lo, चीनी भाषा में संस्कृत नामों के रखने की जो पद्धति है उसके अनुसार यह आसानी से देखा जा सकता है कि Cha-po-ho-lo और T'u-do-ho-lo दोनों श्वेतपुर के लिए आये हैं, क्योंकि प्रथम में 'वेत' का लोप हुआ है और द्वितीय में 'श्वे' का लोप हुआ है। इतिहास के पाठक इस प्रकार के वर्ण-लोप से अपरिचित नहीं हैं, क्योंकि इसके अनेक उदाहरण मिलते हैं।

ह्वेनसांग ने श्वेतपुर की विशाल मीनारों एवं बुर्जदार किलों (Massive towers) का उल्लेख किया है तथा उसके जीवनी-लेखक हुइली ने उस स्थान को 'श्वेतपुर का नगर' (the town of Svetapura) बताया है। कैसा था यह श्वेतपुर जिसका सातवीं शताब्दी के चीनी साहित्य में इस प्रकार का वर्णन आया है ? वैशाली इस समय उजाड़ थी, किन्तु श्वेतपुर नागरिक वैभव से सम्पन्न था। नगर की सुरक्षा के लिए यहाँ विशाल मीनारें बनी हुई थीं। बौद्ध संघारामों की भी बहुतायत थी। हर्षवर्धन के उत्तराधिकारी अरुणाश्व का जो वर्णन चीनी ग्रन्थों में उपलब्ध है उसमें स्पष्ट लिखा है कि तीरभुक्ति (Ti-na-fu-ti) के राजा अरुणाश्व (A-lo-na-shun) की राजधानी Cha-po-ho-lo अथवा T'u-po-ho-lo में थी, जो गण्डवती (Ch'ien-t'o-wei) अथवा गण्डकी (गण्डक) के उत्तरी तट पर अवस्थित थी। नीचे दो प्राचीन चीनी ग्रन्थों से अवतरण दिये जाते हैं, जो क्रमशः १०६१ और १०८४ ई० में लिखे गये थे। ये अवतरण हमने डाक्टर डी० देवहूति की Harsha : A Political Study (Oxford, 1970) नामक पुस्तक से लिये हैं (पृष्ठ २१५-२१६)। अवतरणों के ऊपर चीनी ग्रन्थों के नाम भी दिये हैं।

**1. Hsin Tang Shu ( from A. D. 1061 )**

In the twenty-second year ( of Chen-kuan ) ( A. D. 648 ) the Emperor sent Wang Hsuan-t'se, who was **Yu-wei-shuai-fu-chang-shih**, on a mission*, to the country ( India ) with Chiang Shih-jen as second in command. Before their arrival

Shih-lo-i-to ( Siladitya ) died, and the kingdom fell into disorder. His minister, the King of Na-fu, A-lo-na-shun, set himself up and sent troops to resist Wang Hsuan-t'se. Wang then had an escort of only a few tens of men, so they were overcome and all perished. The objects offered in tribute by the various kingdoms were pillaged. Wang Hsuan-t'se escaped and fled to the western frontier of Tibet and summoned armed help from the neighbouring countries. Tibet came with a 1000 soldiers, while Nepal came with a 7,000 horsemen. Wang Hsuan-t'se disposed with his army into groups and advanced as far as the town of Cha ( T'u )-po-ho-lo. At the end of three days he took it. 3,000 heads were cut off and 10,000 who jumped into the water were drawned. A-lo-na-shun left the kingdom, fled, and gathered together his dispersed troops into battle formation again. Shih-jen took him prisoner and captured and decapitated ( his followers ) in thousands. The remnant of his people rallied round the king's wife and child and barred the passage to the river, Ch'ien-t'o-wei. Shih-jen attacked and routed them. He took prisoner the wife and son of the king, and captured 12,000 men and women and 30,000 various domestic animals. He received the submission of 580 cities and villages. The king of eastern India, Shih-chiu-ma ( Sri Kumara ), sent as a gift 30,000 oxen and horses as provisions for the army and also bows, swords, and spears. The kingdom of Chia-mo-lu ( Kama-rupa ) offered curiosities to the Emperor, and a map of the country, and asked for a picture ( or statue ) of Lao-tzu. Wang Hsuan-t'se took prisoner A-lo-na-shun and humbly offered him to the Emperor. The officials reported this to the ancestral temples... Wang Hsuan-t'se was promoted to the rank of **Ch'ao-san-ta-fu.**

## 2. Tzu Chih T'ung Chien ( A. D. 1084 )

Twenty-second year ( of Chen-Kuan ) ( A. D. 648 ), fifth moon. Wang Hsuan-t'se, the **Yu-wei-shuai-chang-shi**, attacked the king of Ti-no-fu-ti, A-lo-na-shun, and greatly defeated him. Previously Shih-lo-i-to ( Siladitya ), the king of Central India, had the strongest army. All the 'four Indias' were subject to him. Wang Hsuan-t'se went as imperial envoy to India. All the different countries sent envoys to pay tribute to China. It happened that Siladitya died and there was great disorder in the country. His minister, A-lo-no-shun, set himself up and sent his barbarian troops to attack Hsuan t'se. Hsuan-t'se let his thirty followers fight against them but they were no match for the troops. They were all captured. A-lo-na-shun robbed them of all the tributes from the various countries. Wang Hsuan-tse got away and fled by night. He reached the western borders of Tu-Fan (Tibet) and sent out letters asking for troops from various neighbouring countries. Tu-fan sent 1,200 crack troop. Nepal sent over 7,000 cavalry to go to him. Hsuan-t'se and his second in command, Chiang Shih-jen, led the troops of the two countries and advanced to the city of Cha-po-no-lo, where Central India is. After three days of continuous fighting he greatly defeated them. They cut off more than 3,000 heads, those who

were drowed when they jumped into the water were almost 10,000. A-lo-na-shun abandoned the city and fled. Then he collected the remnants of his army and returned to fight with Shih-jen, who again defeated him and captured A-lo-na-shun. The remaining soldiers rallied round the wife and prince and barred the way at the Ch'ien-t'o-wei river. Shih-jen advanced and attacked them. He dispersed the troops and captured the wife and the prince and took men and women captives to the number of 12.000. Thereupon India was overawed and 580 cities and villages surrendred. Wang Hsuan t se came back to (the capital) with A-lo na-shun and was made **Ch'o-san-ta-fu**

अब आइए, बिदुपुर थाने के गण्डकतीर पर बसे इन ग्रामों के ऐतिहासिक अवशेषों पर विचार करें। आश्चर्यजनक समानता पायी जाती है। हमलोग पश्चिम से प्रारम्भ करें और नदी के किनारे-किनारे पूर्व की ओर बढ़ते चलें।

सबसे पहले जो गाँव आता है उसका नाम है कटहरिया। ऐतिहासिक अवशेष यहीं से प्रारम्भ होते हैं। यहाँ प्राचीन मन्दिर में एक भव्य सहस्रलिंग (शिवलिंग) है, कोने में हनुमान की मूर्त्ति है। बिदुपुर में पीपलवृक्ष के नीचे पक्के चबूतरे पर नवग्रह की प्राचीन मूर्त्ति है। थोड़ा पूर्व एक कुएँ के सटे हुए ही सिंचाई के दौरान खोदे गये एक दूसरे कुएँ में दो समानान्तर भव्य दीवारें उभर आयी हैं। कुछ गज पूर्व बढ़ने पर बिदुपुर का डीह मिलता है। अमेर में एक विशाल कूप है जिसकी तुलना पटना के अगम कुएँ से की जा सकती है। कुएँ से दक्षिण-पूर्व दिशा में थोड़ा ही बढ़ने पर पीर उत्ताल का मजार मिलता है जिसके चौखटे का निचला भाग दो पालकालीन कलात्मक स्तम्भों से बना है। नावानगर में ऊँचा भिंडा है। मथुरापुर का भिंडा सबसे ऊँचा है जिसकी ऊँचाई तक पहुँचने के लिए आज भी करीब ६६ सीढ़ियाँ पार करनी पड़ती हैं, यद्यपि इसका शीर्ष भाग प्राकृतिक एवं मानवीय हस्तक्षेपों के कारण नीचा होता गया है। इसपर चढ़कर दक्षिण-पश्चिम दिशा में पटना शहर साफ देखा जा सकता है। रात में पटना की रोशनी भी दीख पड़ती है। यह एक महत्त्वपूर्ण स्तूप या स्मारक मालूम पड़ता है। गोपालपुर तथा मजलिसपुर में कुएं और स्तूपबोधक भिंड़े पाये जाते हैं। बाग सैयद खाँ- चेचर, कुतुबपुर, सैदपुर और खालसा में गण्डक के किनारे-किनारे स्पष्ट रूप से नगर-जीवन के अवशेष पाये जाते हैं। इनमें उल्लेखनीय हैं—पक्की ईंटों से बनी दीवारें (जिनसे भवनांशों का बोध होता है), बड़े कुएँ, नगर से पानी निकलने के नाले, विशाल संडास, अन्न से भरेमृदभाण्ड और कई प्रकार के बर्तनों के टुकड़े। देखने से साफ पता चल जाता है कि पुराने नगर का एक महत्त्वपूर्ण भाग गण्डक के कटाव से नष्ट हो चुका है। वर्त्तमान हाजीपुर-महनार रोड (पक्की सड़क) से लेकर नदीतट तक करीब छः या आठ वर्गमीलों के क्षेत्र में अवशेष हैं। मालूम पड़ता है जैसे हम किसी प्राचीन नगर में आ गये हों। खालसा के पूर्व बाजिदपुर और मनियारपुर हैं जहाँ कुएँ और भिंडे पाये जाते हैं।

इस ग्रामसमूह में बाग सैयद खाँ, चेचर, कुतुबपुर, सैदपुर, खालसा और बाजिदपुर विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। यहाँ नदीतटवर्ती इलाकों में अनेक विशाल वृक्ष—खासकर पीपल और बरगद के—हैं, जिनके नीचे लोगों ने पाये गये मूर्तिखंड और प्रस्तरखंड रख दिये हैं (कहीं-कहीं उनकी पूजा

भी हो लेती है)। बाग सैयद खाँ और चेचर में कुछ कुएँ ऐसे हैं जहाँ से प्रचुर परिमाण में नरकंकाल निकले हैं। इन कंकाली कुओं से अरुणाश्व और वाङ् हुएन-सी के बीच हुए युद्ध एवं भीषण नरहत्याकांड (६४८ ई०) की पुष्टि होती है। चेचर के एक पण्डितजी के मकान पर अष्टभुजी की प्रतिमा रखी हुई है जो एक ही आयताकार प्रस्तरखण्ड में खोदकर बनायी गयी है। प्रतिमा अभग्न, भव्य और आकर्षक है। इसमें आठ मूर्तियाँ बनी हुई हैं। चेचर में नदी तट पर कई आधुनिक मन्दिर हैं, जहाँ पुरानी मूर्तियाँ रखी हुई हैं। सबसे पश्चिम जो मन्दिर है उसमें काले पत्थर का विशाल शिवलिंग स्थापित है। शिवलिंग के सटे उत्तरपूर्व दो नंदी हैं—एक बड़ा, दूसरा छोटा। दीवार की ताखों में बौद्ध तांत्रिक देवी एवं गणेश की मूर्तियाँ जड़ी हुई हैं। इस मन्दिर से सटे बाहर एक शिवलिंग स्थापित है जिसका रंग भूरा है और ऊँचाई सात फीट है। यह दो टुकड़ों का जोड़ है। इस मन्दिर के पूर्व पीपल वृक्ष के नीचे एक दूसरा मन्दिर है जिसमें बुद्ध की भूमि-स्पर्शमुद्रावाली दो विशाल मूर्तियाँ हैं। दीवारों की ताखों पर जड़े हैं गणेश, घोड़ा तथा कुछ सजावटपूर्ण ब्रैकेट (brackets)। फर्श पर अनेक शिवलिंगखंड हैं जो गाड़ दिये गये हैं। एक बुद्धमूर्ति के आभामंडल में पालकालीन अभिलेख है। इस मन्दिर के बायें पीपल वृक्ष के नीचे रखे मूर्तिखंडों में सरस्वती की छोटी मूर्ति भी है। चेचर के इस मंदिरसमूह के पूर्व कुतुबपुर में एक ऊँचे भिंडे पर बनी मस्जिद है। चेचर में रखी मूर्तियाँ इसी के आसपास से निकली थीं। सटे पश्चिम ऊँचे खेत में कुतुबशाह का मजार है। कहा जाता है कि इसी खेत से एक पालकालीन सुन्दर विष्णुमूर्ति निकली थी जिसकी चोरी हो गयी। बताते हैं कि इस मूर्ति का पदस्थल सुरक्षित है और बाग सैयद खाँ के एक निवासी के पास है। सैदपुर में सड़क के दक्षिण प्राचीन स्तूप पर एक मजार बना हुआ है। इन ऐतिहासिक अवशेषों के अतिरिक्त हम कुछ पोखरों और प्राचीन आवागमन के मार्गों को नहीं भूल सकते। चेचर में एक पोखर है जिसे वहाँ वाले पुरनी पोखर कहते हैं। इसके चारों ओर सड़कें आकर मिली हैं। आवागमन के मार्गों में सबसे महत्त्वपूर्ण वह सड़क है जो गंडक के किनारे-किनारे चलती है। कई जगहों पर यह नदी द्वारा कट चुकी है। संभवतः यह वही सड़क है, जिसपर फाहियान (४०६ ई०, ह्वेनसांग (६३७ ई०) और धर्मस्वामी (१२३४ ई०) ने यात्रा की थी।

जहाँ तक भौगोलिक और व्यक्तिवाचक नामों की शिनाख्त का प्रश्न है, Ti-na-fu-ti और A-lo-na-shun के तीरभुक्ति और अरुणाश्व होने में कोई सन्देह नहीं है। अब नदी और उसपर स्थित इस राजा की राजधानी पर आइए। ऊपर के द्वितीय चीनी ग्रन्थ (१०८४ ई० में लिखित) के भाष्यकार के अनुसार River Ch'ien-t'owei गंगा नदी के 'पहले पश्चिम और इसके बाद उत्तर में' थी। प्रथम चीनी ग्रन्थ (१०६१ ई० में लिखित) का भाष्यकार Cha-po-ho-lo को River Chieh-p-u के तट पर बताता है जिसकी शिनाख्त मा तुआन-लिन (चीनी ग्रन्थकार, १२५४ ई०) गंगा से करता है। ऊपर का हमारा प्रथम चीनी ग्रन्थ यह भी कहता है कि River Ch'ien-t'o-wei T-wai नामक भूखंड या प्रदेश के उत्तर थी। सिलवाँ लेवी ने Ch'ien-t'o-wei की शिनाख्त गंडकी अथवा गण्डवती से की है जो सर्वथा मान्य है। सबसे बड़ी समस्या चपोहोलो ने उपस्थित की है। इसकी स्थिति ऐसी है कि कुछ लोग इसे गंडकी के तट पर और कुछ दूसरे लोग गंगा के तट पर समझते हैं। यही सिद्ध करता है कि इसकी स्थिति संगम के कहीं समीप है जहाँ नदी की पहचान में गड़बड़ी पैदा हो जाती है।

डाक्टर (श्रीमती) डी० देवहूति ने चपोहोलो को चम्पारण माना है। चम्पारण किसी नगर का नाम नहीं है। हाल तक यह बिहार के एक जिले का नाम था, अब यह जिला पूर्व चम्पारण एवं पश्चिम चम्पारण नामक दो नये जिलों में बँट गया है। हमारे विचार से चपोहोलो (तुपोहोलो) प्राचीन श्वेतपुर है, जो इस समय गंडक नदी के उत्तरी तट पर स्थित है और जिसके अवशेष ऊपर कहे गये सोलह गाँवों में फैले हुए हैं।

वैशाली के वीरान होने के बाद जिस श्वेतपुर में तीरभुक्ति की राजधानी आयी, जहाँ हर्षवर्धन के समय में प्रादेशिक राजधानी रही और जहाँ तीरभुक्ति के राजा अरुणाश्व, उसकी रानी और राजकुमार ने चीनी राजदूत एवं उसके द्वारा संगृहीत सेना का सामना किया तथा जहाँ अनेक सैनिक नदी एवं कुओं में डूब मरे, वह बिलकुल नया स्थान न था। इसकी भौगोलिक स्थिति कुछ इस प्रकार की थी कि इसे स्वाभाविक रूप से महत्त्व प्राप्त हो गया। भगवान् बुद्ध और भगवान् महावीर इसी मार्ग से वैशाली से मगध जाया करते थे तथा मगध से वैशाली आया करते थे। इसी श्वेतपुर के सामने गण्डक और गंगा के बीच स्थित दियारे के लिए (जिसे आजकल राघोपुर दियारा कहते हैं) वैशाली के लिच्छवियों एवं मगधराज अजातशत्रु के बीच घोर संग्राम हुआ था। राघोपुर दियारा ही बौद्ध साहित्य में विख्यात कोटिगाम है जहाँ महापरिनिर्वाण के लिए राजगृह से कुशीनगर जाते हुए गौतम बुद्ध गंगा पार कर कुछ समय के लिए ठहरे थे। हवाई विश्वविद्यालय के डाक्टर जे० पी शर्मा का यह कथन कि आधुनिक राघोपुर दियारा ही कोटिगाम था मेरे विचार से अक्षरशः ठीक है (देखिए उनका Republics in Ancient India, circa 1500 B. C.—500 B. C. Leiden, 1968, पृष्ठ १२९—१३१)। कोटिगाम, नादिकागाम आदि में बौद्धधर्म का प्रचार होने तथा श्वेतपुर के स्वाभाविक मगध-वैशाली यात्रा-मार्ग पर होने के कारण श्वेतपुर में बौद्धधर्म और व्यापार की अभिवृद्धि होने लगी। संभव है, श्वेतपुर के नामकरण में बुद्ध के प्रतीक श्वेत हस्ती, बुद्धचरित की सादगी और बौद्धधर्म की पवित्रता का हाथ रहा हो। हमें यह बराबर स्मरण रखना चाहिए कि चाहे बुद्ध महावीर जैसे धर्मप्रचारक हों या चीनी-तिब्बती यात्री हों या भारत से नेपाल-तिब्बत जानेवाले बौद्ध प्रचारक हों, सबको इसी रास्ते से गुजरना पड़ता था। हमारे सौभाग्य से चीनी यात्री फाहियान (३९९—४१४ ई०) ने एक अपूर्व विवरण रख छोड़ा है। वैशाली से मगध जाने का विवरण वह इस प्रकार देता है :—

"From this point [Vaisali] travelling four yojanas to the east, the pilgrims arrived at the confluence of five rivers. When Ananda was on his way from Magadha to Vaisali, hoping that there he would pass away, the devas informed king Ajatasatru, who immediately followed him in a state chariot, and with a troop of soldiers to the river. The chiefs of the Vaisalis, hearing that Ananda was comming, also wen out to meet him, and both parties reached the river-banks Then Ananda, reflectint that if he advanced he would incur the hatred of king Ajatasatru, and if he retired the chiefs of the Vaisalis would feel aggrieved, there, in the middle of the river, he entered into the fiery state of samadhi, his body was cremated, and thus he passed away. His remains were divided into two portions, one for each side of the river; each king got one-half of the remains as relic, and returning home, built a pagoda for its reception.

"Having crossed the river and journeyed one yojana towards the south the pilgrims arrived at the country of Magadha and the city of Pataliputra (Patna), formerly ruled by king Ashoka."

कई दृष्टियों से फाहियान का उपर्युक्त विवरण अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। बुद्ध के प्रसिद्ध शिष्य आनन्द का शरीरत्याग श्वेतपुर के सामने ही हुआ था। इसीके सामने उसने 'पाँच नदियों का संगम' पाया जिनके नाम वह नहीं देता। ये पाँच नदियाँ हमारे विचार से निश्चय ही गण्डक, मही, गंगा, सोन और पुनपुन थीं। यह 'पंचनदीसंगम' सचमुच एक सागर का रूप प्रस्तुत करता है जिससे फाहियान अभिभूत हुआ होगा। 'पंचनदीसंगम' का कोई दूसरा अर्थ (यथा 'अनेक नदियों का संगम या समूह') भी सम्भव है। फाहियान का नदी पारकर एक योजन चलने के बाद मगध और पाटलिपुत्र पहुँचना सिद्ध करता है कि यह योजन राघोपुर दियारा में पड़ा होगा।

वैशाली के उजाड़ होने के बाद प्रांतीय राजधानी श्वेतपुर में आ गयी। अरुणाश्व अवश्य ही तीरभुक्ति का प्रांतीय शासक था क्योंकि यदि यह हर्षवर्धन का मंत्री (minister) होता तो कन्नौज में राज्यापहरण करता, न कि तीरभुक्ति जैसी छोटी प्रशासकीय ईकाई का स्वामी बनकर श्वेतपुर (Cha-po- o-lo) से राज करता। चीनी आक्रमण के इतिवृत से सिद्ध है कि अरुणाश्व ने तीरभुक्ति की राजधानी श्वेतपुर (Cha-po-ho-lo) को सुरक्षात्मक दृष्टि से सुदृढ़ बनाया था। यह सोचना अनुचित होगा कि अरुणाश्व की पराजय के बाद श्वेतपुर में तीरभुक्ति की राजधानी न रही, क्योंकि यदि ऐसा होता तो यहाँ इतने अधिक अवशेष न पाये जाते। हमारा यह दृढ़ विश्वास है कि १०९७ ई० (सिमराँवगढ़ में कर्णाट राजवंश की स्थापना) तक श्वेतपुर तीरभुक्ति की प्रादेशिक राजधानी बना रहा। पालवंश के राजा नदियों के किनारे अपने जयस्कंधावार रखा करते थे। धर्मपाल (७८५-८२५ ई०) की राजधानी पाटलिपुत्र में थी। उसके पुत्र देवपाल (८२५-८६५ ई०) की राजधानी मुंगेर में थी। अतः उनके लिए यह सुविधाजनक ही था कि तीरभुक्ति की राजधानी श्वेतपुर में रहे जहाँ से गण्डक-गंगा के मार्गों पर नियंत्रण रखा जा सकता था। श्वेतपुर में पालकालीन काले पत्थर की बनी बुद्धमूर्तियों का पाया जाना उसके राजधानी होने का अन्य प्रमाण उपस्थित करता है।

जब नान्यदेव (१०९७-११४७ ई० ने तीरभुक्ति को पाल राजा रामपाल (१०७८-११२० ई०) से छीन लिया, तब उसने श्वेतपुर में राजधानी रखना उचित नहीं समझा। श्वेतपुर पालों की दृष्टि के सम्मुख था। इसे अपने को उसने बचाना था। कर्णाट दक्षिण से आये थे और सुरक्षित स्थान चाहते थे। हिमालय की तलहटी में सिमराँवगढ़ में वह स्थान मिल गया। सिमराँवगढ़ नेपाल की तराई में भारत-नेपाल सीमा से दो मील उत्तर है। यहाँ घोड़ासहन रेलवे स्टेशन (पूर्व चम्पारण जिला) से सात मील उत्तर चलकर पहुँचते हैं। हिमालय की प्राकृतिक सम्पदा ने कर्णाटों का मन मोह लिया। फिर भी हमारा अनुमान है कि श्वेतपुर के पूर्णतया नष्ट होने में दो या तीन सदियाँ लग गयी होंगी।

# काव्य-भाषा और नाद-योजना

डा० शोभाकान्त मिश्र

काव्य कवि की वाणी की वह रमणीय सृष्टि है, जिसमें भाषा के सौंदर्य का पूर्ण उन्मेष होता है। उसमें लोकोत्तर चमत्कारपूर्ण उक्ति-भङ्गियाँ नवीन-नवीन अर्थच्छटाओं को व्यक्त करती हुई नव-नव रूप विधान करती हैं और कवि की अनुभूति तथा चिन्तना को सहृदय-संवेद्य बनाती हैं।

काव्य-भाषा और लोक-व्यवहार की भाषा में तात्त्विक भेद नहीं। लोक-व्यवहार में जिस भाषा का प्रयोग किया जाता है उसी भाषा में काव्य का सर्जन होता है। कवि काव्य-रचना के लिए नवीन शब्द-अर्थ की कल्पना करे, यह आवश्यक नहीं। यथार्थवादी साहित्य में तो कवि का आग्रह लोक-सिद्ध अर्थ की यथार्थ व्यञ्जना और व्यावहारिक भाषा के प्रयोग के प्रति ही रहता है। नाटक, उपन्यास, कहानी आदि में पात्र, देश-काल, विषय आदि के अनुरूप व्यावहारिक भाषा का प्रयोग ही सुन्दर माना जाता है। लोक-भाषा में रचित लोक-साहित्य में भाव और विचार की सहज अभिव्यञ्जना मिलती है।

काव्य-भाषा का लोक-व्यवहार की भाषा के साथ तात्त्विक अभेद होने पर भी उसका भेद विन्यास-जनित होता है। विन्यासगत वैशिष्ट्य काव्य-भाषा का व्यावर्तक तत्त्व है, जो काव्योक्ति को लोक की उक्ति से - वार्ता से —स्वतन्त्र अस्तित्व प्रदान करता है। नीलकंठ दीक्षित ने शिवलीलार्णव में काव्य-भाषा और दैनंदिन के व्यवहार में प्रयुक्त होनेवाली भाषा के भेद-अभेद का निर्देश करते हुए कहा था—

**यानेव शब्दान् वयमालपामो यानेव चार्थान् वयमुल्लिखामः ।**
**तैरेव विन्यासविशेषभव्यैः सम्मोहयन्ते कवयो जगन्ति ॥**

तात्पर्य यह कि लोक-व्यवहार के शब्द और अर्थ को लेकर कवि उन्हें रचना की विशिष्ट-भङ्गी से भव्य बना कर काव्य में प्रस्तुत करता है और इस प्रकार लोकोत्तर चमत्कार की सृष्टि करता है।

आचार्य भामह ने काव्य-भाषा के इस व्यावर्तक तत्त्व को वक्रता अर्थात् लोकोत्तर चमत्कार-जनकता कहा था। उनकी मान्यता थी कि लोक-जीवन से सम्बद्ध सभी अर्थ—अनुभूति और विचार—लोकभाषा के सभी शब्द, समग्र शास्त्र के प्रतिपाद्य विषय और निश्शेष कलाएँ काव्य के अङ्ग बन सकते हैं—

**न स शब्दो न तद्वाच्यं न स न्यायो न सा कला ।**
**जायते यन्न काव्याङ्गमहो भारो महान् कवेः ॥**

इससे स्पष्ट है कि प्रतिपाद्य की दृष्टि से लौकिक अथवा शास्त्रीय विषय और काव्य के विषय का भेद नहीं किया जा सकता। भामह की दृष्टि में उक्तिगत वक्रता काव्य की उक्ति को लोक-व्यवहार की उक्ति से तथा शास्त्र आदि की उक्ति से स्वतन्त्र अस्तित्व प्रदान करती है। उक्ति की वक्रता अर्थात् लोकोत्तर चमत्कारजनकता उसे काव्योक्ति बनाती है। इस प्रकार भाषा के विन्यास की लोकोत्तरता या वक्रता को काव्य-भाषा का व्यावर्तक तत्त्व माना जा सकता है।

काव्य-भाषा में भाषा की सामान्य व्याकरणिक व्यवस्था से विचलन पाया जाता है। कवि अपेक्षित प्रभाव की सृष्टि के लिए व्याकरणिक व्यवस्था की उपेक्षा कर भाषा का ऐसा प्रयोग करता है जो संश्लिष्ट प्रभाव का सृजन करने में समर्थ हो सके। काव्य-सृजन की प्रक्रिया में कवि अपनी सौन्दर्यानुभूति को व्यक्त करने के लिए शब्दों का चयन करता है और अपेक्षित प्रभाव की सृष्टि करता है। इसी प्रक्रिया में काव्य की भाषा लोक-व्यवहार की भाषा से विलक्षण सौन्दर्य प्राप्त कर लेती है।

लोक-व्यवहार में भाषिक प्रयोग का मुख्य उद्देश्य होता है वस्तु का बोध कराना, पर काव्य में भाषा-प्रयोग का उद्देश्य है संश्लिष्ट अर्थ का संप्रेषण करना। लौकिक अर्थ-बोध और काव्यार्थ-भावन का भेद भाषा के लौकिक एवं साहित्यिक रूपों के भेद का एक प्रधान कारण है। काव्य में कवि की सौन्दर्यानुभूति संश्लिष्ट रूप में भाषिक संकेत-चिह्न बन कर व्यक्त होती है। फलतः काव्य की भाषा संश्लिष्ट होती है, जिसमें कवि की अनुभूति अनेक संकेतों, बिम्बों और प्रतीकों का रूप ग्रहण कर व्यक्त होती है। इसीलिए आधुनिक शैली-विज्ञानी काव्य-समीक्षक काव्य को एक स्वतःपूर्ण महावाक्य मान कर उसका भाषिक विश्लेषण आलोचक का दायित्व मानते हैं।

भारतीय साहित्य शास्त्र में समग्र रसवादी चिन्तन का सार यह है कि काव्य कवि की अनुभूति की अखण्ड व्यञ्जना है और इसलिए सहृदय पाठक उसके अर्थ का अखण्ड रूप में ही भावन करता है। विभाव-अनुभाव आदि के अलग-अलग बोध का उस काव्यार्थभावन रूप में उतना महत्त्व नहीं जितना महत्त्व है उन सब के अखण्ड या संश्लिष्ट रूप में भावन का।

लौकिक अर्थ-बोध और काव्यार्थ-भावन की प्रक्रियाओं में एक भेद यह भी है कि लौकिक वस्तु-बोध में ज्ञाता और ज्ञेय का भेद बना रहता है, जबकि काव्यार्थ-भावन में प्रमाता आत्मसत्ता का काव्यार्थ में विलयन कर उसका भावन करता है। काव्य के अर्थ में तन्मय होने की सहृदयता जिनमें नहीं होती वे काव्य की भाषा का सतही अर्थ समझ कर भी, काव्य के मर्म को ग्रहण नहीं कर पाते। काव्यार्थ-भावन या काव्यानुभूति के स्वरूप के सम्बन्ध में कहा गया है —"स्वाकारवदभिन्नत्वेनाऽयमास्वाद्यते रसः।" वाग्-भङ्गी आदि कवि-व्यापार से ही काव्य में वर्णित भाव की सहानुभूति सम्भव होती है।

लोक-व्यवहार की भाषा का उद्देश्य सहज बौद्धिक क्रिया के रूप में अर्थ का बोध कराना मात्र होता है पर काव्य-भाषा का उद्देश्य संवेदना के रूप में अर्थ-ग्रहण कराना होता है। काव्य-भाषा के व्यापार के फलस्वरूप ही लोक का सुख-दुःख-मोहात्मक अर्थ काव्य में आनन्दात्मक रूप में व्यक्त होता है।

काव्यार्थ-भावन में सहृदय भावक की मानसिक भूमिका भी महत्त्व-पूर्ण होती है। काव्य-भाषागत

नाद, स्वर, लय, गति आदि भावक के मन में काव्यार्थ के भावन के उपयुक्त भाव-भूमि तैयार करते हैं। उस भाव-भूमि पर पहुँच कर ही भावक काव्य में व्यक्त कवि की अनुभूति के साथ हृदय-संवाद स्थापित कर पाता है और संवेदना के रूप में अखण्ड काव्यार्थ का भावन कर सकता है।

प्रस्तुत प्रसङ्ग में काव्य-भाषा में नाद-योजना के स्वरूप और महत्त्व का विवेचन अपेक्षित है। ध्यातव्य है कि नाद भाषा का मूलाधार और उपादान कारण है। उस अव्यक्त नाद की ही अभिव्यक्ति स्फुट वर्ण-पद-वाक्यात्मक भाषा के रूप में होती है। अतः लोक-व्यवहार की भाषा हो, शास्त्र की भाषा हो या काव्य की भाषा हो, वह नाद-हीन नहीं हो सकती। इसलिए काव्य-भाषा में नाद-योजना का तात्पर्य है ऐसी ध्वनि-व्यवस्था से जो भावक के चित्त पर अपेक्षित प्रभाव उत्पन्न कर सके। नाद से उत्पन्न वैखरी भाषा में शब्द अर्थविशेष के बोध का सङ्केत ग्रहण करते हैं और इसके फलस्वरूप शब्द-विशेष से अर्थ-विशेष का बोध होता है। नाद का वस्तु-बोध से सम्बन्ध नहीं होता, फिर भी भावक के चित्त को प्रभावित करने की शक्ति उसमें रहती है और इसी में उसकी सार्थकता होती है। संगीत में नाद स्वर आदि के सहारे सौन्दर्य-बोध उत्पन्न करता है। उस प्रभाव-सृजन में ही नाद की सार्थकता होती है। सङ्केत रहित अर्थहीन नाद और स्वर से सौन्दर्य बोध की सार्थक सृष्टि करने में ही संगीत की कलात्मकता है। स्पष्टतः, नाद का बाह्य-वस्तु की बोधकता से सम्बन्ध नहीं, भावक के मन में सौन्दर्य-बोध की सृष्टि से उसका सम्बन्ध है। चित्त को आर्द्र, भावविगलित, द्रवित या दीप्त करने में नाद की महत्वपूर्ण भूमिका होती है।

नाद के स्वरूप और कार्य का विवेचन, भारतीय वाङ्मय में, मुख्य रूप से तन्त्र शास्त्र और संगीत शास्त्र का विषय रहा है। तन्त्र में बिन्दुरूप स्पन्दशून्य नाद की साधना की जाती है, जिसकी अवस्थिति मूलाधार चक्र में मानी गयी है। उस निस्पन्द अखण्ड और व्यापक नाद का साक्षात्कार ध्यान से ही सम्भव है। व्याकरण-दर्शन में इस नादरूप स्पन्दशून्य शब्दब्रह्म को परा वाक् कहा गया है—

"तत्र मूलाधारस्थपवनसंस्कारीभूता मूलाधारस्था शब्दब्रह्मरूपा स्पन्दशून्या बिन्दुरूपिणी परा वागुच्यते।"

(नागेश, परमलघुमंजूषा—पृ० २३)

योगियों का स्पन्दशून्य अव्यक्त नाद तथा वैयाकरणों का शब्दब्रह्म या परा वाक् अव्याख्येय और अगोचर हैं। अतः भाषा में अपरा वाणी के तीन रूप—पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी—का ही विवेचन होता है। संगीत में आहत नाद की ही अभिव्यक्ति होती है। भाषा का समग्र रूप नाद का ही व्यक्त रूप माना गया है—

नादेन व्यज्यते वर्णः पदं वर्णात् पदाद्वचः।
वचसो व्यवहारोऽयं नादाधीनमतो जगत्॥ —संगीत र०-१।२।२

नाद की व्युत्पत्ति और उसके उत्पत्ति-स्थान की चर्चा के क्रम में राग-तरङ्गिणीकार ने कहा है कि नाभि से ऊपर हृदय देश से उठकर प्राण वायु ब्रह्मरन्ध्र में प्रवेश करती हुई जो अव्यक्त ध्वनि उत्पन्न करती है, उसे नाद कहा जाता है। वही नाद नाभि से समुद्भूत होकर मुख से बाहर व्यक्त होता है—

नाभेरूर्ध्वं हृदिस्थानान्मारुतः प्राणसंज्ञकः।
नदति ब्रह्मरन्ध्रान्ते तेन नादः प्रकीर्तितः॥

आकाशाग्निमरुज्जातो नाभेरूर्ध्वं समुच्चरन् ।
मुखेऽभिव्यक्तिमायाति यस्तु नादस्स ईरितः ॥

संगीतशास्त्र में नाद के प्राणिभव, अप्राणिभव और उभयसम्भव; ये तीन प्रकार माने गये हैं। मनुष्य की नाभि से ऊपर हृदय देश से उठ कर मुख से उच्चरित होने वाला नाद प्राणिभव, वीणा आदि के तार से उद्भूत होने वाला नाद अप्राणिभव और मनुष्य के मुख-मारुत से पूर्ण वंशी आदि के छिद्र से ध्वनित नाद उभय-सम्भव माना गया है।

संगीत में आहत नाद को मनोरञ्जक माना गया है। ध्यातव्य है कि मनोरंजन शब्द का प्रयोग आज मनोविनोद या मनबहलाव के जिस हल्के अर्थ में होता है, उस अर्थ में नाद की मनोरंजकता का उल्लेख नहीं किया गया है। आनन्दात्मक अनुभूति उत्पन्न करना या सौन्दर्य बोध उत्पन्न कर प्रमाता के मन को प्रभावित करना नाद का गुण माना गया है।

भाषा के रूप में नाद की अभिव्यक्ति की प्रक्रिया यह है कि वह स्फुट वर्णों के रूप में उच्चरित होता है जिनकी नियत क्रम में सार्थक व्यवस्था से पद और पद-समूह की परस्पर अन्वित योजना से वाक्यरूपात्मक भाषा का निर्माण होता है। व्याकरण-दर्शन में इसके विपरीत शब्दब्रह्म के अखण्ड रूप की वाक्य, पद, वर्ण आदि के रूप में क्रमिक अभिव्यक्ति मानी गयी है। इस प्रकार समग्र भाषा नाद की ही अभिव्यक्ति है, फिर भी विश्लेषण की व्यावहारिक सुविधा के लिए भाषा की अर्थबोधक शक्ति से स्वतंत्र रूप में मन पर ध्वनि-प्रभाव की सृष्टि करने वाली उसकी शक्ति पर विचार किया जाता है। शब्द-विशेष से अर्थ-विशेष का बोध कराना ही काव्य-भाषा का लक्ष्य नहीं, शब्दों में व्यक्त नाद के सौन्दर्य से प्रमाता के मन पर अपेक्षित प्रभाव का सृजन करना भी उसका ध्येय होता है। कल-कल, छल-छल, झर-झर जैसे ध्वनिअनुकरणात्मक शब्दों के प्रयोग में वस्तु-बोध की अपेक्षा वस्तु के रूप-गुण के प्रभाव की सृष्टि तथा तदनुरूप ध्वनि-प्रभाव की सृष्टि का महत्व अधिक है। शब्द से सङ्केतित अर्थ का ग्रहण तथा शब्दनिष्ठ नाद के मानस प्रभाव का ग्रहण साथ-साथ चलता है।

काव्य-भाषा में नाद-सौन्दर्य की व्यञ्जना वर्ण, पद तथा पदों की विशिष्ट संघटना से होती है। अनुप्रास, यमक आदि शब्दालङ्कारों की योजना में वर्ण, पद आदि की आवृत्ति नाद-सौन्दर्य से भावक के
चित्त को प्रभावित करती है। शब्दार्थगत गुणों के स्वरूप-निरूपण के सन्दर्भ में भी भारतीय साहित्यशास्त्र
के आचार्यों ने भाषा के नादगत सौन्दर्य के महत्व को स्वीकार किया है। श्लेष गुण में पदों का ऐसा
संग्रथन अपेक्षित माना गया है, जिससे शब्द परस्पर मिल कर नृत्य करते-से जान पड़ें। शब्दों का
नृत्यत्प्रायत्व श्रोता के मन पर पड़ने वाले उस प्रभाव का निर्देश करता है जो शब्दों के विशिष्ट ग्रथन से
उत्पन्न होने वाली झंकार का फल होता है। पदगत माधुर्य गुण में मधुर नाद की योजना तथा ओज गुण
में संयुक्ताक्षरप्रधान गाढ़ बन्ध से व्यक्त दीप्त नाद की योजना होती है जिससे श्रोता के मन पर मधुर
और दीप्त प्रभाव उत्पन्न होता है। कोमल पदावली की योजना, पद की आवृत्ति आदि सुकुमारता गुण
का लक्षण है जिससे कोमल ध्वनि-प्रभाव की सृष्टि होती है। इस प्रकार वर्ण, पद, पदबन्ध तथा वाक्य
के श्रुतिमधुर, सुकुमार, ओजस्वी आदि रूपों की योजना पर विचार करने के क्रम में भारतीय साहित्य-
शास्त्र के आचार्यों ने काव्य-भाषा में नाद-योजना के स्वरूप और महत्व पर प्रकारान्तर से विचार किया
है। रसगत माधुर्य और ओज गुणों के स्वरूप को परिभाषित करने के क्रम में वर्ण-पद के नाद-गत

सौन्दर्य से मन पर उत्पन्न होने वाले प्रभाव का मनोवैज्ञानिक विवेचन किया है। माधुर्य-व्यंजक कोमल वर्ण श्रुति-मधुर संवेदना की सृष्टि करते हुए चित्त को आर्द्र या भावविगलित करते हैं। इसके विपरीत ओज के व्यञ्जक कठोर वर्ण श्रुति की संवेदना से चित्त को दीप्त करते हैं। इस प्रकार हम यह पाते हैं कि भारतीय काव्यशास्त्र में नाद के स्वरूप पर प्रत्यक्ष रूप से विचार नहीं होने पर भी तत्तत् प्रसङ्गों में उसके स्वरूप और काव्य-भाषा में उसके सौन्दर्य के महत्त्व का प्रकारान्तर से सूक्ष्म विवेचन होता रहा है।

रस-सिद्ध कवियों की भाषा में नाद-सौन्दर्य और उसके सहारे मनोभाव की अभिव्यञ्जना के असंख्य उदाहरण पाये जाते हैं। यहाँ काव्य-भाषा के नाद-सौन्दर्य के कुछ उदाहरण ही उक्त स्थापना की पुष्टि के लिए पर्याप्त होंगे।

विद्यापति ने प्रेयसी की प्रतीक्षा में निरत नायक के, आशा-निराशा के बीच आन्दोलित मनोभाव की व्यञ्जना इन शब्दों में करायी है—

**नन्दक नन्दन कदम्बक तरु तर धिरे-धिरे मुरलि बजाव।**

इस वाक्य की नाद-योजना और नाद-समुत्थित स्वर के आरोह-अवरोह से नायक की आन्दोलित मनोदशा का एक भाव-चित्र भावक के मन पर उभर आता है। इस वाक्य में प्रयुक्त शब्द और उसके सङ्केतित अर्थों का उतना महत्त्व नहीं, जितना महत्त्व इसके नाद से उत्पन्न प्रभाव का है।

'देवी वन्दना' में काली के कराल रूप का जो ध्वनिचित्र विद्यापति ने अङ्कित किया है, वह उनके नाद-योजना-कौशल का एक उत्कृष्ट उदाहरण है—

**सामर बरन, नयन अनुरंजित**
**जलद जोग फुल कोका।**
**कट - कट विकट ओठ-पुट पाँडरि**
**लिधुर फेन उठ फोका॥**
**घन-घन घनन घुघुरु कत बाजए**
**हन हन कर तुअ काता॥**

ब्रजभाषा-काव्य में नाद-गत सौन्दर्य के असंख्य उदाहरण मिलते हैं। पद्माकर की गंगालहरी का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

**विधि के कमंडलु की सिद्धि है प्रसिद्ध यही,**
**हरि - पद - पंकज - प्रताप की लहर है।**
**कहै 'पदमाकर' गिरीस - सीस - मंडल के,**
**मुंडन की माल ततकाल अघहर है॥**
**भूपति - भगीरथ के रथ को सुपुन्य पथ,**
**जह्नु-जप-जोग - फल - फैल को फहर है।**
**छम को छहर गंगा रावरी लहर,**
**कलि-काल को कहर, जमजाल को जहर है॥**

इस पद में पदों के विन्यास से व्यञ्जित नाद गंगा के तरङ्गाकुल प्रवाह का एक स्पष्ट ध्वनि-चित्र पाठक की कल्पना-दृष्टि के सामने अंकित कर देता है। इस पद के नाद में गंगा-सी ही तरङ्ग-संकुलता का बोध होता है।

हिन्दी की छायावादी कविता में भाषा के नाद-सौन्दर्य का पूर्ण प्रस्फुटन हुआ है। वर्ण्य वस्तु के रूप-गुण आदि को चित्रात्मक स्पष्टता से प्रस्तुत करने तथा वस्तु के प्रभाव की वृद्धि करने में छायावादी काव्य की नाद-योजना सहायक सिद्ध हुई है। हिन्दी कविता की छन्द-मुक्ति-क्रान्ति के नायक निराला के काव्य में नाद-प्रभाव के उत्कृष्ट निदर्शन मिलते हैं। 'राम की शक्ति-पूजा' कविता में दीप्त नाद युद्ध के प्रभाव की अभिवृद्धि में सहायक है। कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

प्रतिपल परिवर्तित व्यूह-क्रुद्ध कपि विषम हूह,
विच्छुरित-वह्नि - राजीवनयन - हत लक्ष्य बाण,
लोहित - लोचन - रावण - मदमोचन - महीयान,
राघव-लाघव - रावण - वारण—गत युग्म प्रहर,
उद्धत लंकापति - मर्दित - कपि-दल-बल-विस्तर,
अनिमेष राम विश्वजिद्दिव्य - शर - भंग-भाव—
विद्धांग—बद्ध कोदण्डमुष्टि खर रुधिर स्राव,
रावण - प्रहार - दुर्वार-विकल-वानर-दल-बल—
मूर्च्छित - सुग्रीवांगद - भीषण - गवाक्ष-गय-नल,
वारित सौमित्रि भल्लपति—अगणित मल्ल-रोध,
गर्जित प्रलयाब्धि - क्षुब्ध - हनुमत् - केवल प्रबोध,
उद्गीरित-वह्नि-भीम-पर्वत-कपि - चतुः प्रहर—
जानकी - भीरु-उर-आशा-भर—रावण - सम्वर।

'गर्जन से भर दो वन' शीर्षक कविता में भी निराला ने विषयानुरूप नाद-योजना से मेघ का प्रभावोत्पादक चित्र अंकित किया है—

गरजो, हे मन्द्र, वज्र-स्वर,
थर्राये भूधर - भूधर
झर-झर झर-झर धारा झर
पल्लव-पल्लव पर जीवन।

निष्कर्ष यह कि नाद-योजना में निपुण कवि की भाषा वर्ण्य विषय का स्पष्ट भाव-चित्र प्रस्तुत करने में समर्थ होती है और साथ ही ध्वनि-प्रभाव से काव्य के पाठक के चित्त को मधुर या दीप्त भावानुभूति में मग्न कराने में भी समर्थ होती है। नाद की सफल योजना से भाषा के सौन्दर्य और उसकी अभिव्यञ्जना-शक्ति की वृद्धि होती है।

□

# मैथिली पत्रकारिता को मनाया जा सकता है

श्री विभूति आनन्द

**प्रथम पृष्ठ**

मैं मैथिली पत्र-पत्रिका पर लिखना चाहता हूँ। किन्तु लिखने के लिए जब वर्त्तमान को देखते हुए भूत की ओर दृष्टि-निक्षेप करता हूँ तो लेखनी और मस्तिष्क दोनों ही क्षण भर के लिए स्थिर से हो जाते हैं।

सबसे पहले तो मैथिलीमें पत्र-पत्रिका का प्रकाशन अर्थात् पत्रकारिता का श्रीगणेश भारतीय परिप्रेक्ष्य में बहुत पीछे आ कर होता है। जब मैथिली के पहले पत्र का प्रकाशन हुआ, उससे लगभग सवा सौ वर्ष पूर्व ही भारत में प्रथम पत्र का प्रकाशन हो चुका था। आखिर इसका कारण क्या हो सकता है?

भारतीय पत्रकारिता की प्रारम्भिक स्थिति की चर्चा करते हुए डा० कृष्ण बिहारी मिश्र लिखते हैं कि—"**अंग्रेजी शिक्षा के प्रसार से जिस प्रकार अंग्रेजी सरकार आशंकित थी वैसे ही मुद्रणकला और पत्रकला के विकास को वह एक प्रतिकूल शक्ति का अशुभ विकास समझती थी। इसलिए उसके विकास-मार्ग में नाना प्रकार के अवरोध उपस्थित करती रहती थी, किन्तु अधिक समय तक उसे दबा रखना सम्भव न था। स्वार्थ का भी आग्रह था जिसके चलते उसे कलकत्ता और मद्रास में प्रेस खोलना पड़ा। पहला प्रेस सीरामपुर (बंगाल) में बापटिस्ट मिशनरी द्वारा खोला गया और पहला भारतीय पत्र एक अंग्रेज के सम्पादकत्व में २९ जनवरी १७८० में प्रकाशित हुआ..........इस पत्र का नाम था 'हिकीज बंगाल गजट' अथवा कलकत्ता जेनरल अडवरटाइजर** (हिन्दी पत्रकारिता, पृष्ठ १८)

१८२१ के आसपास **समाचार दर्पण, दिग्दर्शन, संवाद कौमुदी** आदि बंगला पत्रों का प्रकाशन प्रारम्भ हो गया था।

३० मई १८२६ ई० को हिन्दी का प्रथम पत्र **उदन्त मार्त्तण्ड** का प्रकाशन हुआ।

तात्पर्य यह कि तवतक भारत में पत्रकारिता भली भाँति अपना पाँव जमा चुकी थी जब मैथिली का प्रथम पत्र मैथिल हित साधन मिथिला से दूर राजस्थान के जयपुर नामक शहर से १९०५ ई० (सन् १३१४ साल) में प्रकाशित हुआ।

यह अन्तर, जैसा कि आरम्भ में ही लिख चुका हूँ, लगभग सवा सौ वर्षों का है। आदिकाल से ही मिथिला विद्या की खान रही है। यहाँ की विद्वत्ता सर्वविदित थी। यहाँ की भाषा मैथिली को हम चर्यापद प्रभृति सामग्रियों के आधार पर करीब ८०० ईसवी से ही मानते हैं। किसी भी जीवित भाषा का लक्षण यही माना जाता है कि वह क्रमशः विकसित होता रहे। हम इसे भी मुक्तकंठ से स्वीकार करते हैं कि मैथिली एक जीवन्त एवं सतत विकसित होती रहने वाली भाषा है।

किन्तु किसी भाषा को समय-काल से जोड़ रखनेवाला जो सबसे बड़ा अस्त्र होता है, उस भाषा की पत्र-पत्रिका, उस दिशा में मैथिली क्यों पिछड़ी रह गई ?

डा० कृष्ण बिहारी मिश्र ने अपनी उक्त पुस्तक में एक जगह लिखा है कि—भारतीय पत्रकारिता की कहानी भारतीय राष्ट्रीयता की कहानी है। दोनों की विकास भूमियां एक दूसरे की सहायक रही हैं। यदि पत्रकारिता ने राष्ट्रीयता को प्रवर्द्धन दिया तो पत्रकारिता ने भी राष्ट्रीयता के विकास की अनुकूल भूमि तैयार की। इस प्रकार राष्ट्रीयता के विकास से पत्रकारिता का अपेक्षित विकास हुआ। (पृष्ठ-५७)।

लेकिन क्या मैथिलीभाषी क्षेत्र, उसके भाषाभाषी उक्त राष्ट्रीयता की कहानी से सर्वथा असंपृक्त रहे ? उनका हृदय आलोड़ित नहीं हुआ ? लेखनी नहीं उठी ? और इसके लिए अपने भाषा के पत्र की उपयोगिता का बोध नहीं हुआ ? आखिर क्यों ? इसका आखिर क्या कारण हो सकता है ?

मैथिली पत्र-पत्रिका पर लिखने से पूर्व इस तरह के बहुत से प्रश्न-प्रतिप्रश्न मन में उठते रहे। पर समाधान न हो सका।

लेकिन संतोष के लिए कोई कारण ढूँढ़ना है इसलिए जो भी दो चार बातें उद्धरण के परिसर में उपस्थित हुईं, उन पर अंततः विश्वास करना ही पड़ा।

बाबू लक्ष्मीपति सिंह लिखते हैं कि—पारस्परिक कटु-आलोचना, ध्वंसात्मक उपेक्षा, संकीर्ण-नीति, दलीय प्रशस्ति, दलगत संघर्ष, साम्प्रदायिक वैषम्य, संकुचित दुराग्रह, व्यावसायिक दृष्टिक अभाव, व्यापक संघटनक अभाव, प्रचार-प्रसारक अस्त-व्यस्त प्रक्रिया, समुदाय विशेषक प्रति विशेष आसक्ति आइ धरि मैथिली पत्रकारिता हेतु अनिवार्य व्यवधान बनल रहल अछि (मैथिली साहित्यक रूप-रेखा, भाग-२ पृष्ठ ७७)

N. Kumar लिखते हैं कि "In contrast to Bengali language Maithili cou'd not develop itself mainly because of neglect by its Sanskrit scholars (JOURNALISM IN BIHAR, P—X)

डा० दिनेश कुमार झा का कहना है कि—पत्रकारिताक उदय एवं अवसानक एकटा मुख्य कारण अछि समाचार-पत्रकारिताक उपेक्षा एवं साहित्यिक पत्रकारिता धरि ओकर सीमा। भारतीय पत्रकारिताक इतिहास ई स्पष्ट करैत अछि जे वएह पत्रिका, ओही भाषाक पत्रिका दीर्घजीवी भ' सकल अछि जे लोकक सामयिक जीवन एवं ओकर साहित्यिक रुचिकें एक संग तृप्त कयलक अछि (मैथिली साहित्यक आलोचनात्मक इतिहास, पृष्ठ—१६०)

कहीं पढ़ा था कि मैथिलीक कोनो पत्र पत्रिकाके जनता किम्वा धनिकक स्नेहांजलि प्राप्त करवाक सौभाग्य कहिओ नञि भेटलै। एकर भाग्यमे सभदिन इन्होरोसें गरम अर्थाभाव रहैत आयल छै जकर फलस्वरूप पत्र पत्रिका सभ के वनजात लतिकाक समान कहियो लहलहएवाक तथा पुष्पित होएवाक अवसर नञि भेटलै।"

डा० दुर्गानाथ झा 'श्रीश' कुछ अधिक सुलझा कर कारण स्पष्ट करते हुए लिखते हैं कि—"प्रधान कारण अछि मैथिली भाषा भाषीक अपन साहित्यिक अभ्युन्नतिक प्रसंग उदासीनता। परन्तु एहि उदासीनताक हेतु मैथिली पत्रिकाक प्रकाशक ओ सम्पादक कम दोषी नहि छथि। प्रकाशक कें एहि प्रकाशनक प्रसंग उत्साह आ धैर्य नहि रहैत छनि आ सम्पादक पत्रक उचित स्तर दिशि ध्यान नहि दैत छथि ... .......ओहि स्तरक निर्वाह नहि कए पबैत छथि। (मैथिली साहित्यक इतिहास, पृष्ठ—१३४)

द्वितीय पृष्ठ

उपर्युक्त विवेचन के साथ उद्धरण प्रस्तुत करने के पीछे मेरा एकमात्र उद्देश्य यह रहा है कि मैथिली पत्रकारिता निचोड़ रूप में हमें हताश ही करती रही है लेकिन इस निराशा के बाद भी इस पर विचार करने की आवश्यकता है और साथ ही इसके सुधार की दिशा में बुद्धि लगाने की भी। अपने इस आत्ममंथन के क्रम में मैं यह भी नहीं कहना चाहता कि मैथिली में पत्रकारिता हुई ही नहीं अथवा मैथिली पत्र-पत्रिका अपने-अपने अल्प जीवन में साहित्य को कुछ न दे पायी।

मैथिली पत्र-पत्रिकाओं की आदि काल से ही असामयिक मृत्यु होती आ रही है। और यह हमारे स्वभाव में रच-बस गया है। इसलिए इस विषयपर बात करने से पूर्व उक्त हादसा की स्थिति को अलग ही रखकर बातें करना अब युक्तिसंगत प्रतीत होता है।

मैथिली पत्र-पत्रिका के साथ यह दुर्भाग्य रहा है कि यह कभी भी पूर्णरूपेण युवा-रूप को नहीं पा सकी। कभी छः महीने के अन्दर तो कभी साल भर के भीतर अपनी आन्तरिक बीमारी के कारण जान से हाथ धोती रही।

लेकिन इसका जन्म-पुर्नजन्म होता रहा है, मैथिली भाषी बंधु इसके अंत को आरम्भ से पूर्व देखते हुए भी जन्म देते रहे हैं, निराश नहीं हुए हैं। और इस इतिहास की भूतकाल से लेकर वर्त्तमान काल तक पुनरावृत्ति होती रही है। मैं आशा करता हूं कि भविष्यत्‌काल में भी बहुत दिनों तक यही स्थिति रहेगी।

